# भूमिका

"आरोग्य'[1] की डाकमे रोज आनेवाले अनेक पत्रोमेसे चुनकर नमनेकी भांति आधे दर्जन पत्र इस पुस्तकके आठवें अध्यायमे दिये गये है। इनमें हर पत्रमे पृथक्ता होते हुए भी तीन बातोमें प्राय एकता दिखाई देती है:

१ पेट खराब है।

२ कब्ज है।

३. डाक्टर वैद्योकी तमाम दवा कर हारे, कोई फायदा न हुआ।

सब रोगियोमे दूसरे दस-पाच लक्षणोंके साथ उपर्युक्त दो लक्षणोका अवश्य पाया जाना हमें सहजमें इस परिणामपर पहुचाता है कि रोगोमें मूल लक्षण दो है, बाकी गौण है। अन्य सारे लक्षण इन्ही दोकी शाखा-प्रशाखा है, ऐसा समझने और माननेके हमारे पास कई दृढ आधार है। इन पत्र लेखकोमेंसे दस-पद्रह प्रतिशत उपचारके लिए प्राकृतिक-चिकित्साकी शरण लेते है और उनके उपर्युक्त दो लक्षणोके दूर होनेपर शेष सब एक-एक करके अपने आप चले जाते है।

हजारो रोगियोका इलाज देखने-सुननेके बाद लेखकके मनमें अब इस संबधमे कोई शका नही रह गई है।

अद्वैतवादी मनोवृत्तिके कारण लेखक इन दो लक्षणोको भी एक करना चाहता है। पेट यानी पाचनकी खराबीसे कब्ज होता है या कहिए कब्जके कारण पेट खराब होता है। मूलमे बात एक है, रोग भी एक है।

---

[1] गोरखपुरसे प्रकाशित स्वास्थ्य संबंधी मासिकपत्र।

अपने लिए प्रत्यक्ष होते हुए भी पाठकोंके संतोषके लिए इस संबंधमें आयुर्वेदके सर्वप्रसिद्ध ग्रंथ चरक और वागभटके एक-दो प्रमाण यहां देना अनुचित न होगा।

चरकमें कहा है :

"अग्नि दोषान्मनुष्याणां रोगसंघा पृथग्विधाः
मलवृद्धया प्रवर्तन्ते विशेषेणोदराणि तु।"

जठराग्निके (पटके) दोपसे रोगोंकी जमात जमा होती है। मलवृद्धि रोगोंका और विशेपत. उदर रोगोंका कारण होती है।

वागभट् कहते है :—

"रोगाः सर्वेऽपि मदेऽग्नौ सुतरामुदराणि च।
अजीर्णान्मलिनैश्चान्नैः जायन्ते मलसंचयात्॥"

सव रोग मलसचय और मंदाग्निसे होते है। सव विकारोंका संबंध उदरसे है। अजीर्ण मंदाग्निका कारण होता है और वह अजीर्ण मलिन—गलत खूराकके कारण होता है।

चरक और वागभट् दोनों इस वातमें सहमत है कि सव रोगोंका कारण मल है। चरकने "मलवृद्धया" कहा है, वागभट्ने "मलसंचयात्", जरा भी फर्क नही है।

अव मलवृद्धिसे होनेवाले उदर रोगके आरंभिक लक्षणोंकी सूची चरककी जवानी सुनिए और आठवें अध्यायमें दिये गये पत्रोंमें जो अनेकानेक रोग वताये गये है उनसे मिलान कीजिए।

क्षुन्नाशः स्वादुता स्निग्ध गुर्वन्नं पच्यते चिरात्।
भुक्तं विदह्यते सर्वं जीर्णाजीर्णं न वेत्ति च॥
सहते नाति सौहित्य शोफश्च पादयोः।
शश्वद्बलक्षयोऽल्पेपि व्यायामे श्वासमृच्छति॥

पुरीष निचयो वृद्धिरुदावर्तकृता च रुक्।
वस्तिसन्धौ रुगाध्मानं वर्धते पाटचतेऽपि च॥
आतन्यते च जठरं लघ्वल्प भोजनैरपि।
राजीजन्म वलीनाश इति लिंगं भविष्यताम्॥

भूखका नाश, मुंहका हमेशा मीठा स्वाद, भारी और चिकनी चीजोका देरसे पचना, खाने-पीनेपर जलन होना, खूराक पचने न पचनेका पता न चलना, पेटभर खा लेनेपर अति कष्ट अनुभव करना, पैरोमें कुछ-कुछ सूजन होना, रोज-रोज कमजोरी बढना, थोडी-सी मेहनतसे हाफना, पेटमे मलका जमा होना, पेट बढना, पेटके आस-पासके हिस्सोमे वेदना, पेट फूलना, हल्के और थोडे खानेसे भी पेटका तन जाना, छेदनेकी-सी पीडा होना, फटने लगना, पेटमें नसें दिखाई देना आदि उदर रोगके लक्षण है।

चरककारने उदर रोगसे आगे जाकर अनेक असाध्य रोगोकी उत्पत्ति वतलाई है। नई खोज भी इस मतका पूर्ण समर्थन करती है।

हर रोगीके पत्रमे रहनेवाला तीसरा विषय कि "डाक्टर वैद्योकी तमाम दवा कर हारे, कोई फायदा न हुआ।"—भी विचारणीय है। इसका मुख्य कारण यह है कि डाक्टर, वैद्य रोगकी जडपर ध्यान न देकर डाल-पत्तोको देखते है। रोग, या कहिये उसके कुछ लक्षण, दवासे, कुछ दिनोंके लिये दवाये जा सकते है, लेकिन रोगकी जड दवासे नही जा सकती। दवासे रोग जो जाते जान पड़ते है, उसका कारण दवा नही, प्रकृति है। प्रकृति ही है जो मनुष्यको आराम रखती है, करती है। अग्रेजीमें कहावतकी भाति यह छोटा वाक्य चलता है—"Nature cures itself" हिंदीमें कहावत है, "वैद करै वैदाई, चंगा करै खुदाई।"

दवा मर्जके अच्छे होनेमे उल्टे देर लगाती है। दिनोमे आराम होनेवाला रोग, महीनो दवा होते रहनेपर भी जाता नही है। दवासे रोग जानेका भ्रम ही हमे दवाके जालमें फसाता है।

रोगियोंके पत्र देखकर यह इच्छा होना स्वाभाविक ही है कि इन सबको राहतका रास्ता वताया जाय। इसी नीयतसे यह पुस्तक लिखी गई है।

पाठकोंको पुस्तकमें संस्कृतके, खासकर चरक और सुश्रुतके अधिक अवतरण मिलेंगे। कारण यह है कि अपने विषयको स्पष्ट करने और समझानेके लिए जितना सुंदर सारगर्भित विवेचन लेखकको इन ग्रथोमें मिला, उतना अन्यत्र नही मिला। थोड़ेमें अधिक कहनेकी—"गागरमें सागर भरनेकी—" सस्कृत ग्रथकारोमें खूबी रही है। अग्रेजीमे इस विषयपर बहुत साहित्य है, लेकिन पन्ने ज्यादा होनेपर भी उनमें सार कम मिलता है।

महात्मा गांधीकी पुस्तकोसे कई अवतरण लेनेका कारण यह है कि भारतीय भाषाओंके साहित्यमें कोई दूसरा महान् व्यक्ति नही पाया जाता, जिसने कब्ज, मिट्टी, पानी, एनिमा जैसी रोजमर्राकी चीजोंके बारेमें इतनी लगनसे लिखा हो। भारतके ही नही, दुनियाके शायद किसी महान् पुरुषने इन विषयोंपर कलम नही उठाई। संभवत. सब यही समझते रहे कि शरीर डाक्टर वैद्योंका विषय है—यद्यपि शरीर सबके रहा।

जहांतक मुझे मालूम है, हिंदीमें ही नही, भारतकी समृद्ध समझी जानेवाली दूसरी भाषाओमे भी, कब्जके सबधमें इस प्रकार विचार करनेवाली दूसरी पुस्तक अबतक नही लिखी गई है। आशा है कि कब्जका रूप समझकर और उसके कारण जानकर, उसका निवारण करनेमे तथा उससे बचे रहनेमें इस किताबसे पाठकोको पूरी सहायता मिलेगी।

पाठक इतना और समझ ले कि कब्जको मिटानेकी अपेक्षा, कब्ज होने न देना ज्यादा आसान है। इसीलिए इस पुस्तकमें कब्जके कारणोंपर विस्तारसे विचार किया गया है। प्राय. देखा जाता है कि बड़े ही नही, बच्चे भी, खानपान आदिकी खराबियोंके कारण कब्जके शिकार हो जाते हैं। उनका वह कब्ज बड़े होनेतक चलता है और कई भयकर रोगोंका कारण बन जाता है।

किसी भी रोगके लिए चिकित्सकके पास दौड़नेके पहले आंतोकी शुद्धिका प्रयत्न करके देखना चाहिए। इससे सौमे अस्सी वार आप चिकित्सक-के यहा दौडनेसे जरुर बच जायगे। मै कहूगा कि इस वातमे आप विल्कुल सशय न करे।

अतमे उन सब ग्रथकारोंके प्रति मै अपनी कृतज्ञता प्रकट करता हू कि जिनके ग्रथोको पढ़कर मैने इस पुस्तकके लिए कुछ सामग्री प्राप्त की है; साथ ही अपने उन वडे-छोटे साथियोंके प्रति भी कि जिन्होने मुझे इस पुस्तककी तैयारीमे किसी तरहकी मदद की है। उनमेसे कुछने तो पुस्तककी कापिया पढ-पढकर ही अपनी शौच-सवधी आदते बदल ली। पहले हाजतको, जहातक हो सकता था, मारना अच्छा मानते थे, अव हाजत आते ही पाखानेकी ओर भागने लगे, जो दिनमे एक वार जाना स्वास्थ्यका वडा लक्षण समझते थे, वे दो वार जानेकी इच्छा करने लगे। उन्होने स्वीकार किया कि इससे उन्हे फायदा हुआ है। एक लेखकके लिए इससे ज्यादा खुशीकी वात और क्या हो सकती है कि किताबकी शक्लमे आनेके पहले उसकी रचनामे कुछ लोग लाभ प्राप्त कर सके।

अव नाम लेकर जिन्हे धन्यवाद देना आवश्यक है, उनमे एक, हिंदू-विश्वविद्यालयके प्रो० आयुर्वेदाचार्य डाक्टर भास्कर गोविंद घाणेकर वी० एस्-सी०, एम्० वी० वी० एम्० है। इन्होने प्रेमपूर्वक इस पुस्तककी दूसरे प्रूफकी पूरी कापी पढनेका और कई उचित सुझाव देनेका मुझपर विशेष अनुग्रह किया है।

गोरखपुर
१६–२–५३

महावीरप्रसाद पोद्दार

# कब्ज

# कारण और निवारण

## विषय-सूची

## चित्र-सूची

# प्रमाण ग्रन्थ


१ चरक

२ सुश्रुत

३ भावप्रकाश

४ स्वास्थ्य पाठावली (आयुर्वेदाचार्य भास्कर गोविंद घाणेकर)

५ मानव शरीर रहस्य (डा० मुकुंदस्वरूप वर्मा)

६ व्यायाम ज्ञानकोष (मराठी) नवां खंड

७ हमारे शरीरकी रचना (डा० त्रिलोकीनाथ वर्मा)

८ आरोग्य साधन (गांधीजी)

९ आरोग्यकी कुंजी ( „ )

१० Crippled Colon (J. Harvey Kellog M.D.)

११ New Dietitics „

१२ Rational Hydrotherapy „

१३ New Science of Healing (Luis Kuhne)

१४ Royal Road to Health (Charles A. Tyrell. M.D.)

१५ Chronic Constipation (J. Ellis Barker)

१६ Constipation and Civilisation (H.C. Thomson)

१७ Encyclopedia of Health 7th Volume(Macfaddan)

# कब्ज

## कारण और निवारण

: १ :

### कब्जकी व्यापकता

कब्ज केवल हिंदुस्तानका ही रोग नही है, जहां कहीं मनुष्य है, कब्ज है। हिंदुस्तानके शिक्षित कहलानेवाले लोग तंदुरुस्तीके नाते यूरोप और अमेरिकावालोको भाग्यशाली मानते है, लेकिन वहा सब दवाओसे जुलावकी दवाका ज्यादा बिकना, सिद्ध करता है कि कब्ज वहां अधिक-से-अधिक है।

सन् १९२५में अमेरिकाके एक प्रतिष्ठित पत्रने वहां हर साल १५,००,००,००० (पद्रह करोड़) रुपयेकी जुलावकी दवा बिकनेका हिसाब दिया था। आज--१९५२मे--इसे तिगुना, यानी ४५,००,००,००० करोड मानना चाहिए।

उसी पत्रने यह भी लिखा था कि मेट्रोपोलिटन इन्स्योरेंस कंपनीने अपने जिन छ हजार एकसौ बासठ पालिसी-ग्राहकोको, हालमे की गई जाचमे स्वस्थ पाया, उनमे भी ४० प्रतिशतको कब्ज था और १२॥ प्रतिशतको खूनी ववासीर।

अमेरिकाके सेटा वारवरा कालेज हास्पिटलके प्रधान चिकित्सकका कहना है कि वहांकी रोजाना रिपोर्टसे मालूम

1310

होता है कि वहां आनेवाले रोगियोंमें ८५ प्रतिशत कब्जसे पीड़ित होते हैं और उनका कब्ज दूर कर दिया जानेपर ५० प्रतिशतसे अधिकको सब बीमारियोंसे मुक्ति मिल जाती है।

वहांके विशेषज्ञोंका कहना है कि वहां शहरके बसनेवालोंमें सैकड़े पचहत्तर कब्जके मरीज होते हैं। वे इसे सभ्यताका रोग मानते हैं। जो जितना सभ्य बन गया है, उसे उतना ही कब्ज है। डा० टिरेल एम० डी०'ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'स्वास्थ्यका राजमार्ग'के १८०वें संस्करणमें लिखा है : "बिना अतिशयोक्तिके यह कहा जा सकता है कि सामान्यतः अमेरिकन जाति-की-जाति अजीर्णकी शिकार है। क्योंकि अमेरिकन चैन नहीं लेता, वह सदा भाग-दौड़में ही लगा रहता है। प्रायः अमेरिकन खाने-पीनेके काममें वक्त लगाना फजूल समझता है। वह सोचता तक नहीं कि तंदुरुस्ती शक्तिशाली 'डालर'से ऊंची चीज है। एक हदतक धनका कमाना ठीक है, लेकिन स्वास्थ्य-सरीखी अमूल्य निधिको गंवाकर धन कमानेके पीछे पड़ना सरासर मूर्खता है।"

हिंदुस्तानमें भी, शहरके बाशिंदोंको अधिकतर कब्ज रहता है। देहाती इससे बहुत कुछ बचे होते हैं। लेकिन शहरोंकी हवा लग जानेवाले देहातों और कस्बोंके लोग भी कब्जके शिकार होते हैं।

कब्जके कारण और उसके निवारणपर विस्तारपूर्वक विवेचन करनेके पहले, विषयके पूरा समझमें आनेके लिए, पाठकोंको कब्जके लक्षण और साथ ही पेट तथा छोटी और बड़ी आंत आदिके बारेमें कुछ बतलाना आवश्यक जान पड़ता है।

---

'Charles A Tyrrell M.D. 'Royal Road to Health.

: २ :

## कब्जके लक्षण

हिंदीका 'कब्ज' शब्द अरबी भाषा 'कब्जा' का रूपांतर है। कब्जा मानी अधिकार, पकड़। बडी आंतोपर मलका कब्जा—यानी अधिकार होना, 'कब्ज' कहलाता है।

कब्जके सामान्य लक्षण : (१) मलका समयपर न निकलना, (२) मुश्किलसे निकलना, (३) गांठे (गुद्दे) पड़ जाना, (४) पाखानेमे अधिक समय लगना।

संस्कृतमें इसके लिए

कोष्ठबद्धता, विबंध, मलबंध, मलावरोध, विष्टब्धता और आनाह आदि शब्द चलते हैं। सुश्रुतमे आनाहके लक्षण :—

"आमं शकृद्वा निचितं क्रमेण भूयो विबद्धं विगुणानिलेन ।
प्रवर्तमानं न यथास्वमेन विकारमानाहमुदाहरन्ति ॥"

आम अथवा मलके बड़ी आतमे जमा हो जाने और प्रकुपित वायुके कारण बंधकर या सूखकर अपने रास्तेसे बाहर न निकल सकनेपर वैद्य उसे 'आनाह' कहते है।

अंग्रेजीमें कब्जके लिए 'कांस्टिपेशन' शब्द है। कोषमें इसका अर्थ है, "पाखाना होनेमें कठिनाई, पाखाना रुक जाना, मलका कड़ा होना, कठिनाईसे बाहर आना।"

मेडिकल डिक्शनरीमें अर्थ मिलता है, "मलके निकलनेमें कठिनाई या अनियमितता।"

## कोठेकी खरावीके दूसरे रूप

दिनमें एक वार पेट साफ हो जानेपर आदमी सामान्यत: अपनेको तंदुरुस्त और भाग्यवान मानता है। पर इस दशामें अंदर आंतोमें उसके इतना मल वचा हुआ हो सकता है कि वाहर पड़ा देखनेपर उसे खुद ताज्जुव होगा। शौचके कुछ समय वाद या तत्काल, एनिमा लेकर आसानीसे यह परीक्षा की जा सकती है।

कई वार पाखाना जाते रहनेकी हालतमें भी, वड़ी आंतमें काफी मलामत रह सकती है—वैसे ही, जैसे किसी गंदगीसे किनारे तक भरे हौजमेंसे गंदा पानी वरावर निकलता रहता है—दूसरी ओरसे आया हुआ पानी हौजमें जानेपर वह ऊपरसे वह जाता है—पर उस हौज़के अंदर जमा गंदगीमें कोई कमी नहीं आती। वड़ी आंतोंकी दशाको सुधारनेके लिए दिनमें सिर्फ कई वार पाखाना जाना ही काफी नहीं है, वल्कि मलामतको अंदर अनावश्यक समयतक न रहने देना जरूरी है।

इसलिए **असली समस्या कब्जकी न होकर मलके आंतोंमें जरूरतसे ज्यादा देरतक पड़े रहनेकी है।** ऐसी दशामें कब्ज न होकर अतिसार—वार-वार पतला दस्त—अथवा संग्रहणी भी हो सकती है।

गांधीजीने 'आरोग्य-साधन'में' कब्ज, संग्रहणी, पेचिश और ववासीर, चारोंका एक साथ विचार करते हुए कहा है :—

"एक साथ चार रोगोंका विचार पाठकोंको साधारणतः आश्चर्य-जनक लगेगा। पर इन चारोंका परस्पर घना संवंध है और हमारा विना ओषधिका उपचार चारोंके लिए प्रायः एक ही है। आंतोंमें मल जमा होनेपर कितनोंको कब्ज हो जाता है—दस्त नियमानुसार

नहीं होता, पाखानेके लिए जोर लगाना पड़ता है; अधिक दिनोतक यह दशा रहनेपर गुदासे खून गिरने लगता है; कभी-कभी कांच निकलने लगती है। अथवा बवासीरके मसे हो जाते हैं और कितनोंको मल जमा होने-पर दस्त लगने लगते हैं। यह सिलसिला ज्यादा दिनोंतक चलता रहता है। वार-वार पाखाने जानेपर भी हाजत वनी ही रहती है। दस्त बहुत थोड़ा २ होता है। इस दशाको संग्रहणी कहते हैं। कितनोको पेचिश हो जाती है, आंव पड़ते हैं और पेटमें ऐंठन होती रहती है।"

मलका कम वार अथवा कठिनाईसे होना मलके वड़ी आंतके वायें आधे हिस्सेमें पड़े रहनेसे संबंधित है। इसी मलके आंतके दाहिने आधे हिस्सेमें रुकनेपर शौचकी वार-वार हाजत होती है और मल पतली शक्लमें निकलता है। मिली-जुली हालत भी होती है—कभी मल सख्त, कभी ढीला, कभी अधिक तो कभी कम होता है।

एक गठियाके रोगीने वताया कि एक वड़े अस्पतालमे उसकी वीमारीमे वड़ी आंतपर पहले कोई ध्यान नही दिया गया, क्योकि उसे दिनमे दस-दस, वारह-वारह दस्त आते थे। वादको एक्सरेकी जांचसे मालूम हुआ कि उसकी वड़ी आंतके दाहिने हिस्सेमे चार दिन यानी ९६ घंटे तक मल रुकता है—छियानवे घंटेके पहलेकी खूराकका फुजला वडी आंतमे जमा हो जानेपर उसके पहलेकी मलामत आगे सरकती है।

: ३ :

## अन्न-प्रणाली

हम यहां मनुष्य-शरीरकी पूरी अन्न-प्रणालीका चित्र देकर आगेके अध्यायमें खूराकके शरीरमेंसे गुजरनेके पूरे मार्गका वर्णन विस्तारपूर्वक करना चाहते हैं। साथ ही यह बतलाना चाहते हैं कि मार्गमें खूराक कहां कितनी देर ठहरती है, भीतर उसमें क्या-क्या चीजें और मिलती है, उसमेंसे शरीर क्या लेता है, बचा भाग यानी फुजला किस रूपमे आगे जाता है और वह मलके रूपमे कब बाहर निकलता है।

यह अन्न-प्रणाली मुंहसे गुदाद्वारतक जाती है। इसमें नं० (१) हार्दिक द्वार[1] है, फिर बाईं ओर (२) आमाशय[2] (पेट) बीचमे, (३) निजठर[3] द्वार, उसके सामने दाहिनी ओर (४) यकृत[4] है। यकृत और आमाशयके सिरेके पास (५) पित्ताशय[5] है। आमाशयके आगे (६) छोटी आंत[6], (७) संकोचनी पेशी[7], (८) क्षुद्रांत्रउंडुक[8]-द्वार, (९) उंडुक[9] है. (१०) आरोही[10] आंत, (११) आड़ी आंत[11], (१२) अवरोही आंत[12], (१३) अवग्रहाभ मलाशय[13], (१४) मलाशय[14]।

---

[1]Cardia [2]Stomach [3]Pylorus [4]Liver [5]Gall Bladder [6]Small Intestine [7]Ileocecal Sphinster [8]Ileocecal Valve [9]Cecum [10]Ascending Colon [11]Transverse Colon [12]Descending Colon [13]Pelvic Colon [14]Rectum

: ४ :

# आंतोंकी क्रिया

## १—साधारण दशामें

भूख-प्यास लगनेपर जब हम कोई वस्तु खाना-पीना चाहते है तो उसे मुहमें डालते है। वस्तुके तरल होनेपर उसमें दांतोंकी मदद नही लेनी पड़ती। पर ठोस होनेकी हालतमें भोजन दांतोंसे चबाया जाकर गलेसे नीचे उतरकर आमाशयमें पहुंचता है। गलेसे नीचे आमाशयतक पंद्रह इंच लंबी एक नली है। इस नलीके आमाशयमे मिलनेकी जगहपर जो द्वार है, उसे 'हार्दिक द्वार' कहते हैं। आमाशयकी शक्ल मशककी तरह है। आमाशयमें पहुंचनेपर खूराक वहां कई घंटे मथी जाती है। कई प्रकारके रस जो अन्न-नलिकाकी दीवारसे झरते हैं, उसमें मिलते हैं। यहां खूराकका कुछ हिस्सा पच जाता है, यानी उसका रस खिचकर रक्तमे मिल जाता है। लेकिन मथा हुआ अधिक भाग छोटी आंतमे चला जाता है। वहां दूसरा द्वार है, इसे 'निजठर' या 'पक्वाशय' द्वार कहते हैं। भोजनके आमाशयमें पक चुकनेपर ही यह द्वार खुलता और भोजन पक्वाशयमें जाता है। आमाशयमेसे भोजन जब चाहे पक्वाशयमें नही जा सकता। प्रकृतिका यह विचित्र विधान है कि आमाशयमें भोजनके पके विना यह द्वार उस भोजनको पक्वाशयमें जाने नहीं देता। पक्वाशय छोटी आंतोंका, मुड़ा हुआ, एक

संक्षिप्त भाग है। लंबा फैलानेपर बारह अंगुलके करीब होगा। इसके आसपास कई ऐसी ग्रंथियां हैं जिनसे पाचक रस निकलकर पक्वाशयमें पहुंचते हैं। ये रस बहुत तेज होते हैं। पाचनमें विशेष सहायता देनेवाली सबसे बड़ी ग्रंथि यकृत है। इसमें पित्त बनता है जो अनेक वस्तुओंके पाचनमें मदद करता है। यकृतसे यह पित्त एक नलीद्वारा पित्ताशयमें इकट्ठा होता है। चौबीस घंटेमें कुल पित्त चालीस-पचास तोलेके करीब होता है। वहांसे वह एक नलीद्वारा पक्वाशयमें जाता है।

छ फुटे आदमीमें छोटी आंतकी लंबाई बाईस फुट मानी जाती है। इसका व्यास डेढ इंच होता है। यह नली सांपकी गेंडुरीकी शक्लमें उदरके अंदर होती है। एक हिस्सा दूसरे हिस्सेपर चढ़ा रहता है। इसमें हमेशा गति हुआ करती है और इसमें विद्यमान ग्रंथियोंसे रस निकलकर भोजनमें मिलता है। आमाशय, पक्वाशय और छोटी आंतोमें भोजन अति सूक्ष्म खंडोमें विभाजित होकर शरीरके ग्रहण करने योग्य दशामें हो जाता है। इस बाईस फुट लंबी आंतद्वारा भोजनका शरीरके लिए उपयुक्त अंश खिंच जाता है और अनावश्यक भाग—फुजला, पित्त तथा अन्य प्रकारके रस छोटी आंतसे बड़ी आंतके पहले सिरेपर पहुंचते हैं।

बड़ी आंतके इस भागको 'उंडुक' कहते हैं। यहां खूराकका बचा हुआ कुछ हिस्सा सोखा जाता है। जलका अधिकांश भाग यहीं सोखा जाता है। बडी आंतमें आनेके पहले मलका स्वरूप नहीं बनता। भोजन बडी आंतमें आनेतक उसमें पंचानवे प्रतिशत पानी रहता है। जलका शोषण बडी आंतका खास

काम मालूम होता है। छोटी आंतसे बड़ी आंतके मिलनस्थलपर भी एक द्वार है, जिसे 'क्षुद्रांत्र-उंडुकद्वार' कहते हैं।

यहांसे बड़ी आंतका आरोही भाग शुरू होता है। यह यकृतके पासतक पहुंचता है। यकृतके नीचेके किनारेसे मुड़कर बड़ी आंत दाहिनी ओरसे बाईं ओरकी प्लीहाके पास पहुंचती है। इस हिस्सेको आड़ी आंत कहते हैं।

भोजन आमाशय, पक्वाशय और छोटी आंतोंसे ४॥ घंटेमें गुजरकर बड़ी आंतके अंदर प्रवेश करने लगता है। बड़ी आंतमे आरोही भागके सिरेतक पहुंचनेमें उसे ६॥ घंटे और आड़ी आंतके अंतिम सिरेतक पहुंचनेमे ९ घंटे हो जाते हैं। इससे पाठक छोटी आंतकी तीव्र गतिका और बड़ी आंतकी मंद क्रियाका अंदाज कर सकते हैं। बाईस फीट लंबी छोटी आंतमें ४॥ घंटे लगते हैं और बड़ी आंतमे सिर्फ दो फीट दूरी तै करनेमें फुजलेको ४॥ घंटे लग जाते हैं। इसके बाद फुजला अवरोही आंतसे चलता हुआ मलाशयके अवग्रहाभ भागके ऊपरी हिस्सेमें ११ घंटेमें पहुंचता है। बीसवें घंटेमे मलाशयमें पहुंचकर कुछ समय बाद वह शरीरसे बाहर निकल जाता है।

साधारणतः यही क्रम देखे जानेपर भी, भिन्न-भिन्न मनुष्योंमें कुछ फर्क हो सकता है।

अभिशोषणका विशेष अंग छोटी आंत है। यह नित्य कई सेर तरल तथा पाचन योग्य पदार्थोंको सोखती है। पोषक पदार्थोंके, चाहे वे तरल या ठोस किसी अवस्थामें हों, ग्रहण करनेका यंत्र छोटी आंत है। बड़ी आंत नित्य सिर्फ डेढ़ पावके लगभग तरल पदार्थ सोखती है।

खूराक साधारणत. बडी आतके प्रथम भागमे अथवा कहिये उंडुकमे, लगभग तरल रूपमे आती है। इसमे करीब नव्वे हिस्सा पानी रहता है और दस प्रतिशत ठोस पदार्थ।

खूराकका, छोटी आतके शोषणके बाद बचा हुआ अन्न—फुजला बडी आतमे जानेके पहले काफी देरतक छोटी आतके आखिरी हिस्सेमे रुकता है। यह निश्चय होनेपर कि भोजनमेंसे उपयोगी रस छोटी आतोने पूरा-पूरा खीच लिया है, क्षुद्रान्त्र-उंडुकद्वार खुलता है और फुजला उंडुकमे पहुचता है।

उंडुक तथा आरोही आतकी विपरीत तरग गतिके कारण खूराक वहा रुकती है तथा उसमेका सारा पानी खिच जाता है और मलामत गाढ़ी हो जाती है। ज्यो-ज्यो पानी खिचता जाता है, गाढा भाग आगे बढता जाता है।

बाईस फीट लंबी छोटी आंतमे कारबोहाइड्रेट, चिकनाई और प्रोटीन, पाचक रसोकी सहायतासे घुल जाती है और उसमेंका काममे आनेवाला अधिकाश भाग खिच जाता है। बाकी बडी आंतमे चला जाता है। इसमे खूराकका बुझा पित्त, आतसे बाहर निकले हुए बेकार पदार्थ, श्लेष्मा और अनगिनत जीवित तथा मृत कीटाणु होते है।

बडी आतमे आया हुआ फुजला भी पानी खिच जानेपर, सांचेमे दबाई हुई गीली मिट्टीकी भाति धीरे-धीरे वह शक्ल पकड़ता है।

आंतोमेसे शौचके समय और दूसरे वक्त भी मल इतनी तेजी-से आगे बढ़ता है कि एक्सरेमे आखे उसे पकड़ नही पाती।

फुजलेको आगे बढाते जानेकी क्रियाकी भाति ही उल्टी

ओर भी क्रिया होती है, जो प्रायः बड़ी आंतसे आमाशयकी ओर होती है। छोटी और बड़ी आंतके संयोगस्थलपर रहे हुए पर्देके खराब हो जानेकी हालतमें यदि उपवासी व्यक्तिको गुदाके द्वारा रातको कोई रंगीन पदार्थ दिया जाय तो दूसरे दिन सुबह वह उसके पेटमें पहुंचा पाया जायगा।

उल्टी तरंग—आकुंचन क्रिया उंडुकमे आये हुए सामानके पतली दशामे रहनेकी हालतमें होती है। इससे भोजनके अभिशोपणमे सहायता मिलती है।

उंडुकके पहलेवाले पर्देके विल्कुल सही हालतमे रहनेपर ही उंडुकमे आया हुआ तरल सामान छोटी आंतमें वापस जानेसे रुक पाता है। थोड़ी देर वाद उल्टी क्रियाके रुकनेपर क्षुद्रांत्र-उंडुकद्वार खुलता है और छोटी आंतमेंका सामान थोड़ा-थोड़ा करके उंडुकमें आ जाता है। तव फिर उल्टी लहरें शुरू होती है और उंडुकमें आया हुआ फुजला मथा जाता है, उसमेंका पानीका अंग आंतोंद्वारा सोख लिया जाता है और वह फुजला गाढ़ा हो जाता है।

## २—कब्जकी दशामें

कब्जकी वजहसे क्षुद्रांत्र-उंडुकद्वार खराव हो जाता है या यह भी कहा जा सकता है कि इस पर्देके खराव हो जानेसे कब्ज हो जाता है।

उस दशामें जो तरल पदार्थ उंडुकमें पहुंचकर मथे जाते और उल्टी तरंग गतिके कारण एकमे मिलते, वे वापस छोटी आंतमें लौटने लगते है और आंतोंमें स्वाभाविक रूपसे आगे वढ़नेके वदले फुजला उंडुकमें और दोनों आंतोंके संधिस्थलपर

देरतक रुका रह जाता है। यहां गोपण क्रिया तीव्र वेगसे होती है। परिणामस्वरूप उसमेका सारा पानी खिच जाता है और फुजला अधिक खुश्क हो जाता है।

इस तरह जब यह मल सख्त हो जाता है और स्वाभाविक गतिसे बड़ी आंतमे आगे नही बढता तो पीछेसे आनेवाला फुजला भी आगे नही बढता।

अब छोटी आंतका निचला हिस्सा तथा डंडुक—दोनो अवयव, जिनकी रचना तरल पदार्थ पर काम करनेके अनुकूल है, इस गाढ़े पदार्थपर काम नही कर सकते। इसलिए यह फुजला डंडुकमे तथा उसके ऊपरी भागमे रुका रहता है। बड़ी आंतमें इसके आगे सरकनकी गति मंद रहती है और जब यह फुजला मल बनकर निकलता है तो भेड-बकरीकी मेगनीकी यानी गांठोकी (शुद्दोंकी) शक्लमे होता है।

इस मलके खुश्क हो जाने और स्वाभाविक गतिसे आगे न बढ़नेके नतीजेपर पाठक ध्यान दे। यह खुश्क मल भले ही धीरे-धीरे आगे सरके, लेकिन पीछेसे आनेवाले फुजलेको तो हर ४॥ घटेक वाद वहा पहुचना रहता है; क्योकि जागृत अवस्थामे प्राय: मनुष्य हर चार घटेपर कुछ-न-कुछ खाने—नाश्ता-पानी करते ही रहते है। कुछ तो तीन-तीन घंटेपर ही खाते-पीते रहते है। पीछे आनेवाला मल इस खुश्क मलको बचाकर बाहर नही निकल सकता। हम बतला चुके है कि छोटी या बड़ी आंतका व्यास कुल डढ इच है और आंतमे कोई दूसरा रास्ता भी नहीं है कि फुजला दूसरे रास्तेसे गुजर जाय। इसलिए इसे पहले फुजलेके आगे बढनेतक वाट

देखनी पड़ती है। और इस नये आये फुजलेपर वही वीतती है जो इसके पहलेवालेपर वीती है, यानी समयसे पहले इसकी तरलता सूख जाती है, इसमें सख्ती आ जाती है। और पहला फुजला जैसे गैरमामूली मंद गतिसे आगे वढ़ता है वैसे ही पिछला भी वहुत धीरे-धीरे आगे वढ़ता है। स्वभावतः तो हमारी आंतोमे कभी एक, दो या तीन खूराकोंसे ज्यादाका फुजला नही रहना चाहिए। अगर हम सुवह ७ वजे कोई खूराक ले तो रातको ७ वजे तीसरी खूराक लेनेके २-३ घंटे वाद अर्थात् सोनके पहले, उस सात वजेवाली खूराकका मल गुदासे वाहर निकल जाना चाहिए। और दूसरे दिन सुवह सोकर उठने-पर, या नाश्ता करनेके वाद ८ वजे, दूसरी खूराक, जो दिनमें वारह वजे ली गई थी, उसका मल निकल जाना चाहिए। और दिनमें ११ या १२ वजे दूसरी खूराक लेनेपर पहले दिन रातको ७ वजे ली हुई खूराकका मल निकलना चाहिए।

### ३—मलका मुंहसे निकलना

मल निकलनेके मार्गमें एक वार अव्यवस्था हो जाने-पर ऊपरसे नीचे तकके क्रममे गड़वड़ हो जाती है। लेकिन कुशल इतनी ही रहती है कि रास्ता एकवारगी नहीं रुक जाता, सिर्फ उस रास्तेसे जानेवाली मलामतके आगे वढ़नेकी गति मंद हो जाती है। वड़ी आंतका रास्ता एकदम वंद हो जानेकी दशाका अनुमान करके मन घवराने लगता है। उस दशामें गलेसे गुदाद्वारतक कई-कई खूराकोंका पचा-विना पचा सामान इकट्ठा हो जायगा और अंतमें अंदरका

सामान उलटीसे वाहर निकलने लगेगा। सुश्रुतकारने निम्नलिखित श्लोकमे इसी दशाका वर्णन किया है—

> आटोप शूली परिकर्तन च
> संगे पुरीषस्य तयोर्ध्ववात।
> पुरीषमास्यादपि वा निरेति
> पुरीषवेगेभिहते नरस्य॥

मलके रुकनेसे उदावर्त हो जाता है, पेटमे दर्दके साथ गुडगुडाहट, पक्वाशयमे शूल, गुदामें कतरनेकी-सी पीडा होती है, विष्ठा रुक जाती है, डकारे आती है और कभी-कभी मुहसे मैला निकल पडता है।

कब्जकी भयंकर स्थितिमे अक्सर ऐसा होता है। मैंने अपने जेल-जीवनमे एक दिन जेलके अस्पतालमे एक आदमीको पेटके दर्दसे बुरी तरह तड़फड़ाते देखा। वह साधारण डील-डौलका ही था, पर पेट बहुत फूला हुआ और पत्थरकी तरह सख्त था। जेलके डाक्टरने उससे पूछा, दर्द कहा है? वह कभी पेटपर तो कभी पेड़ूपर हाथ रखता, फिर छातीपर, गलेपर—यानी गलेसे पेड तक दर्द बतला रहा था। वह बोलकर दर्द जतलानेकी हालतमे नही था। मैंने डाक्टरसे पूछा, "आप क्या करेंगे?" उसने उलटकर मुझसे पूछा, "आप इस दशामें क्या करते हैं।"

"एनिमा"

डाक्टर बोला, मै भी यही करनेवाला हूं।

उसने रोगीको तुरत टेवुलपर लिटाकर ११० डिग्री गरम, डेढ़-दो-सेर पानीका एनिमा दिया। मै खड़ा देख रहा था।

210

अधिक पानी वह बरदाश्त न कर सका, टेबुलपर बराबर छटपटाता रहा। एनिमाके बाद वह पाखाने गया। डाक्टरने भंगीसे उसका पाखाना देखकर बतलानेको कहा। भंगीने आकर रिपोर्ट दी कि उसके मलमें बड़ी बदबू है, बहुत गाठें निकली हैं और पाखानेके लिए बैठते-बैठते उसे अनपची खूराक और साथ ही पाखानेकी उल्टी हुई है! गलेसे गुदातक मलके ठँस जानेका यह नमूना था।

दरियाफ्तसे मालूम हुआ कि यह आदमी रोज डेढ़ सेर आटेकी रोटियां खाता, और फिर भी इसे भूख बनी ही रहती थी। जेलमें हर कैदीको दो वक्तमें १२ छटांक आटेकी बारह रोटियां मिलती हैं। चक्की पीसनेवालोंके सिवा और कुछ ही कैदी सब रोटियां खा पाते हैं। लेकिन यह था कि अपनी सब रोटियां खानेके सिवा और भी चार-पांच कैदियोंकी बचतकी रोटियां लेकर खा जाता था।

उसकी यह कोई दस-पांच दिनकी आदत नहीं थी। न मालूम कबसे वह इस तरह खाता आ रहा था। पाठक इस उदाहरणसे यह न मानें कि अधिक खानेके कारण उसका मल रुक गया था। बहुत दिनोंसे वह इसी प्रकार खा रहा था और उसे पाखाना भी होता था। यहां यह उदाहरण सिर्फ मलके रुक जानेकी हालतके लिए है।

अगर इस आदमीके पेटसे एनिमाद्वारा मल न निकला होता और इसे उल्टी न हुई होती तो संभव था कि थोड़ी देर बाद वह यमराजका मेहमान हो जाता। फिर भी, उसका पेट पूरी तरह साफ होनेमें तो पंद्रह दिन लगे थे।

### ४—मलाशय-जनित कब्ज

साधारणतः, शौचके बाद गुदा खाली हो जाती है और दूसरे शौचके पहलेतक खाली ही रहती है। गुदा थोड़ी देरके लिए भी फुजलेको जमा रखनेका स्थान नहीं है। शौचके समय मलको ऊपरसे लेकर बाहर निकाल देना ही इसका काम है। साधारण शौचके उपरांत अवग्रहाभ-मलाशय गुदाकी भांति ही पूरी तरह खाली हो जाता है और उदर-गह्वरमें बाईं ओरको झुक जाता है। फुजलेके धीरे-धीरे जमा होनेके साथ मलाशय उठता रहता है। इस दशामें यह अपना सामान नीचे मलाशयमें भेज देता है। फुजलेके मलाशयमें प्रवेश करते ही पाखानेकी हाजत होती है। हाजतकी ओर ध्यान न देनेपर मलाशय धीरे-धीरे मलसे भर जाता है। यदि यह दशा जारी ही रहे, यानी इसकी आदत पड़ जाय तो मलाशय लगातार शुष्क मलसे भरा रहता है। इससे संस्पर्श-शक्ति घट जाती है और हाजत मारी जाती है।

उस दशामें धीरे-धीरे मलाशय इतना फैल जाता है कि फिर वह अपने अंदर पड़े पदार्थ पर इस प्रकार नहीं सिकुड़ पाता कि पूरी-पूरी सफाई हो सके। इतना कमजोर हो जानेपर मलाशय सुन्न हो जाता है और बराबर मैलेका संसर्ग रहनेके कारण उसकी संस्पर्श-शक्ति मारी जाती है। साथ ही बवासीर, भगंदर, नासूर, अपेंडिसाइटिस-जैसी भयंकर बीमारियां पैदा हो जाती हैं।

मलाशयजनित कब्जमें शौच बड़ी कठिनाईसे आता है। फिर भी मलाशय कभी-कभी ही खाली होता है। कभी कुछ

कड़ी गांठें, खुश्क मल, कभी-कभी एक लंबी कड़ी मोटी शलाका जो श्लेष्मासे ढकी होती है, निकल आती है। लेकिन आंतें पूरी तरह कभी साफ नही होती।

आंतोंकी संस्पर्श-शक्ति कुछ बाकी रहनेपर उनमें भारीपन और दबावके कारण दिनमें कई-कई बार शौचकी थोड़ी-थोड़ी हाजत होती है और जरा-जरा-सा मल निकलता है।

: ५ :

## स्वाभाविक दशामें भोजनकी यात्रा

इस पृष्ठके बाद, दो पृष्ठोंपर, हम आमाशय, छोटी आंत और बडी आंतके ८ रंगीन चित्र दे रहे है। इनसे पाठकोंको यह मालूम हो जायगा कि स्वाभाविक दशामें किस समय किया हुआ भोजन आंतोंके किस हिस्सेमें कब पहुचता है और कब निकल जाता है।

पहला चित्र सुबह ८ बजे नाश्तेके बादका है। ये चित्र एक्सरेद्वारा अंदर भोजनकी यात्रा देखनेके निमित्त लिये हुए है। पेटमें नाश्तेका रंग लाल दिखाया गया है। दूसरा चित्र नीले और लाल रंगका दिनके १ बजेका है, दोपहरके भोजनके बादका। आधा भोजन आमाशयमें है, आधा छोटी आंतमें (नीले रंगमें) और सुबहके नाश्तेका कुछ हिस्सा (लाल रंग) आंतके अवरोही भागमें है, कुछ छोटी आंतमें। तीसरा चित्र शामको ६ बजेके खानेके बादका है। सुबहके नाश्तेका सारा हिस्सा (लाल रंग) बड़ी आंतके अधोगामी भागमें आ गया है और मलाशयके अवग्रहाभ भागके पास है। दोपहरका भोजन जो नीले रंगसे दिखाया गया है बड़ी आंतके अवरोही और अनुप्रस्थ भागमें मौजूद है और शामका भोजन पीले रंगमें दिखाया गया है जो आमाशय और छोटी आंतमें मौजूद है। चौथा चित्र दस बजे रातका है। इस वक्त सुबह ८ बजे किया हुआ नाश्ता मल बनकर निकल जाना चाहिए।

पांचवां चित्र दूसरे दिन सुबहका है। यह नाश्तेके पहलेका है। इसमें पहले दिनका दोपहरका भोजन निकलनेकी तैयारीमें है। ६वां चित्र दूसरे दिन सुबहके नाश्तेके बादका है। इसमें पहले दिनका दोपहरका भोजन खारिज हो गया ह और शामका भोजन निकलनेकी तैयारीमें है।

७वां चित्र जिन्हे एक दिनी कब्ज रहता है उनकी पूरी नालीका है। ऊपरसे नीचेतक—आमाशय, छोटी आंत, बड़ी आंत सबमें सामान भरा हुआ है।

८वां चित्र आंतोंकी बिगड़ी हुई दशाका है।

आंतोमेंसे खूराकके गुज़रने और निकलनेका इन चित्रोंमें दिया गया समय प्रायः मनुष्योंमें कुछ भिन्न हो सकता है। खूराककी किस्म और आंतोंकी दशा आदि पर भी समय निर्भर करता है। आंतोंकी स्वाभाविक दशामें चौदहसे बीस घंटेतकका समय लगना चाहिए।

नाश्ता | दोपहरका भोजन | शामका भोजन



नाश्तेके बाद ८ बजे सुबह



दोपहरके भोजनके बाद १ बजे दिन



शामके भोजनके बाद ६ बजे शाम। नाश्तेका और दोपहरका भोजन बड़ी आंतोंमें पहुंच चुका है। नाश्तेका मल निकलनेकी दशामें है।



१० बजे रात—नाश्तेका भोजन रातको सोने जानेके पहले निकल गया है। शामका भोजन बड़ी आंतमें जाना आरम्भ हो गया है।

नाश्ता दोपहरका भोजन शामका भोजन



नाश्तेके पहले—पहले दिन दोपहरका भोजन निकलनेकी तैयारीमें।



नाश्तेके बाद—पहले दिन शामका भोजन निकलनेकी तैयारीमें।





: ६ :

## कब्जका वहम और जांचका तरीका

अक्सर डाक्टर-वैद्य कब्जको असाध्य रोग कहते हैं, और कभी-कभी इसे रोगीका एक वहम बता देते हैं। "किसे नहीं है कब्ज? सौमे नब्बे मिलेंगे कब्जवाले! आजका पाखाना कल हो जायगा, उससे कुछ नुकसान नहीं होता?" ऐसा कहनेका कारण यह है कि उन्हें इसके दुष्परिणामोंका पूरा पता नहीं होता और इनमेंसे अधिकांशको खुदको कब्ज रहता है। वे तरह-तरहकी रेचक दवाइयां लेकर देख चुके होते हैं कि उनसे कब्ज बढता है—जाता नहीं। इसलिए दवाकी ओरसे तो वे मनमें निराश रहते हैं, दूसरे तरीकोंका उन्हें पता नहीं होता। रोगी कब्जके कारण तकलीफ उठाता रहता है, लेकिन जब डाक्टर ही उसे वहम कहता है तो फिर वह गरीब दूसरा क्या करे?

अक्सर ऐसे भोले मरीज देखे जाते हैं कि जो यह नहीं बता पाते कि उन्हें क्या तकलीफ है। पूछनेपर कहेंगे, डाक्टरने यह-यह रोग बताए हैं। उनसे पूछिए, रोग तुम्हें है या डाक्टरको? तो जवाब मिलता है, "हम क्या जानें साहब, हम कोई डाक्टरी पढे हैं, जैसा डाक्टर कहता है वही तो मानना पडता है!"

डाक्टरके कब्जको वहम कह देनेकी बातको रोगी मान भी ले तो इतनेसे उसकी तकलीफ नहीं चली जाती, कब्जका कष्ट और उसका दुष्परिणाम तो वह भोगता ही है।

लेकिन कुछ लोगोंको सचमुच ही वहम रहता है। ऐसे लोग कोई चीज खानेके दो-चार घंटे वाद, आनेवाले पहले शौचमें ही मलद्वारसे उसके निकलनेकी उम्मीद करते हैं। दूसरी ओर, कलका खाया हुआ आज निकल रहा है या हफ्तेभर पहले खाया हुआ, यह भी नहीं जानते।

वहुत लोग एक वारमें ही पेटमेंसे वहुत-सा मल निकला देखना चाहते हैं। चौवीस घंटोंमें एक वार जानेवालोंके तो एक वारमें ज्यादा मल निकलना स्वाभाविक है, लेकिन दो या तीन वार जानेवालोंके एक वारमें मल उस अनुपातसे ही निकलता है। ज्यादा मल देखनेके ख्यालवाले वहुत देरतक पाखानेमें वैठे गुदापर जोर डालते रहते हैं—कांखते रहते हैं और जव उनकी इच्छा पूरी नहीं होती तो निराश हृदय, रोनी सूरत वनाए वापस आते हैं। इनमें ऐसे भी हो सकते हैं कि जिन्हें वास्तवमें कब्ज नहीं, कब्जका वहम हो।

## जांचका तरीका

वड़े दवाखानोंमें कोयलेकी टिकिया[1] मिलती है। दोपहरके भोजनके तुरत वाद या साथ ही ऐसी दो टिकियां पानीसे गलेके नीचे उतार लें, अथवा लकड़ीका कोयला पिसा हुआ आठ आने भर फांककर ऊपरसे दो-चार घूंट पानी पी लें। फिर दूसरे दिन सुवहके पहले शौचमें देखें कि उसमें कालापन आया या नहीं और उसके वादके शौचमें देखें कि कालापन चला गया या वाकी है। मलके कालेपनसे आप जान सकेंगे कि खूराकका

[1]चारकोल टेवलेट

फुजला आपकी आंतोंमे कितने वक्ततक रहता है। अगर यह वीस-चौवीस घंटेसे ज्यादा देरतक रहता है तो समझना चाहिए कि कब्ज है। लेकिन चौवीस घंटोमें एक ही वार शौच जानेवालोंके लिए यह परीक्षा अधिक कामकी न होगी। क्योंकि वारह वजे दिनमे किए हुए भोजनका सारा मल दूसरे दिन सुवह ५ वजे शायद न निकले। और फिर तो वह दूसरे दिन सुवह ही शौच जानेवाले है। इसलिए उनके पेटमें तो मल ४०-४२ घंटा हमेशा ही रहता है। लेकिन वह भी चाहे तो इस तरीकेसे इस वातकी जांच कर सकते है कि उनकी आंतोमे मल ४०-४२ घंटे ही रहता है या ७०-७२ घंटे।

: ७ :

## कब्जके दुष्परिणाम

कब्जके कारण बड़ी आंतोंमें खूराकके फुजलेके देरतक रुकने और सड़कर उससे पैदा हुए विषके आंतोंद्वारा खिचकर खूनमें मिलनेके बुरे नतीजे हमारी आंखोंके सामने तुरत नहीं आते। क्योंकि नित्य मल कुछ नया-पुराना होता रहता है। मनुष्य सालोंके साल कब्ज लिये फिरते रहते हैं। यह वह हल्का जहर है कि जो अपने शिकारको धीरे-धीरे हलाल करता है। मनुष्य कब्जसे तत्काल मरता नही, फिर भी चौबीसों घंटे थोड़ी-घनी तकलीफ भोगता रहता है। कब्जवालेके जीवनमें आनंद नहीं रहता है। यही वजह है कि प्रायः ऐसे लोग आनंदकी तलाशमें सिनेमा, चाय, काफी, सिगरेट आदिके व्यसनोंमें पड़ जाते हैं। वे जहरसे जहरको मारना चाहते हैं।

कब्जकी अधिक परवा न किये जानेका प्रधान कारण यह है कि कब्ज जिंदगीभर चलता रह सकता है। उससे जिंदगी कम होती है या नही, यह मैं नही कह सकता, लेकिन कब्ज जिंदगीका मजा जरूर कम कर देता है और न यही कहनमें मुझे पसोपेश है कि कब्जके कारण मनुष्योंको अनेकानेक जीर्ण रोग हो जाते हैं। इस संबंधमें गांधीजीने अपनी 'आरोग्यकी कुंजी'[1] में कहा है :

---

[1]यह पुस्तक गांधीजीने सन् १९४२में गुजरातीमें 'आरोग्यनी चावी'के नामसे लिखी थी। लेखकने सन् १९५०में 'आरोग्यकी कुंजी' नामसे उसका अनुवाद किया और छपवाया था।

"हमारे सभी अंगोंके नियमपूर्वक काम करनेपर ही शरीरका सही संचालन निर्भर है। किसी भी खास अंगके रुकनेसे गाड़ी अटक जाती है। इनमें भी, आंतें यदि अपना काम ठीक नहीं करतीं तो समूचा शरीर गंदा हो जाता है। इस दृष्टिसे कहना चाहिए कि अपच या कब्जकी ओरसे लापरवाह रहनेवाले शरीर-धर्मको नहीं जानते। अनेक रोग इसीमेंसे पैदा होते हैं।"

लोग कब्जको कोई रोग नहीं मानते, न उसे दूर करनेके लिए अधिक कोशिश ही करते हैं। लेकिन जब इसी कब्जके कारण फोडा-फुसी, खाज-खुजली, खांसी, दमा, गठिया, संग्रहणी, अजीर्ण, ववासीर, पेचिश, भगंदर, जलोदर, ब्लडप्रेशर, धातु-दौर्बल्य, स्वप्नदोप, स्त्रियोंमें प्रदर, मासिककी अनियमितता, अपेंडिसाइटिस, मलेरिया, एक्जिमा, मुहासे, श्वेतकुष्ठ, मुहपर झाई, मोटापा, मदाग्नि, मियादी वुखार, पायरिया, नासूर, वाल झडना, वालोका सफेद होना, वाढ रुक जाना आदि नाना रोग होते है तव किस्मतको दोप देते हैं।

किसी वस्तुके सडनेपर उसमेसे एक वदवूदार गैस निकलती है। वदवूदार यानी जहरीली गैस—स्वास्थ्यके लिए हानि-कर। यह दूसरी वात है कि जैसे कडवी चीजोका सेवन करते-करते जीभको कड़वापन वुरा नही लगता, वैसे ही सड़नेवाले पदार्थोंके संपर्कमें रहनेवालेकी नाकको उस जहरीली गैसकी गधकी आदत पड़ जाती है। इसीलिए जीर्ण कब्ज-वालोको कब्जसे उतनी तकलीफका अनुभव नही होता। लेकिन अनुभव न करनेपर भी उससे होनेवाले दुष्परिणामसे नही वचा जा सकता। कभी-न-कभी, उसका फल भोगना पड़ता है। वाहरकी वुरी गंधसे वचा जा सकता है, लेकिन

दुर्गंधका जो खजाना मनुष्य अपने अंदर जमा रखता है, उससे वह कैसे, कहां भाग सकता है?

अब हमें देखना है कि आंतोंमें रुकनेवाले मलका हमारे शरीरके बाहरी और भीतरी अवयवोंपर क्या असर पड़ता है।

पाठक सोचे कि मलको धरतीमें गाड़ा न जाय, जलाया न जाय या ज्यादा पानीके साथ बहा न दिया जाय तो एक जगह पड़े-पड़े उसमें क्या परिवर्तन होगा? तजुरबेके लिए कोई भी दो मिट्टीके बरतनोंमें अपने ही तीन-चार शौचोंका मल इकट्ठा करके रख सकता है। एक बरतनको खुला रखे, हवा लगने दे, दूसरेको कुछ नम और गरम जगहमें बंद करके रख छोड़े। धूप और हवामें रखा हुआ मल जल्दी ही सूख जायगा, लेकिन नम जगहमें और ढककर रखे हुए मलकी बदबू हमारा सिर चकरा देगी। उसमेंसे इस हदतक बदबू निकल सकती है कि वह मनुष्यको बेहोश कर दे। मेरे एक परिचित दोस्तकी हिस्टीरिया पीड़ित लड़कीने अपने एक बारके इलाजका विवरण सुनाते हुए बतलाया था कि उसे दरभंगाके अस्पतालमें डाक्टरने एनिमा दिया था तो पेटमेंसे सेरों-सेर मल निकला था। लोग हिस्टीरिया (मूर्च्छा-रोग)का कारण अक्सर भूत-प्रेत आदिको ठहराते हैं, लेकिन मैं कहता हूं कि पहले पेटमें सड़ते हुए मलरूपी भूतकी खबर लेकर तब दूसरे भूतपर ध्यान देना चाहिए। मलरूपी भूत मनुष्यको बहुत तरहके नाच नचाता है।

मनुष्यकी बड़ी आंतोंमें आवश्यकतासे अधिक देरतक पड़ा हुआ मल किस स्थितिमें रहता है? वहां न हवा है, न धूप;

नमी है, गरमी है और वहां लाखों ऐसे कीटाणुओंका अड्डा है जो तुरत उस मलको सड़ाना शुरु कर देते हैं। बाहर सड़नेवाले मलकी बदबूके कारण जब मनुष्यका सिर भारी होने लगता है, तब भीतर सड़नेवाले मलसे दूसरे नतीजेकी उम्मीद कैसे की जा सकती है? कब्जवालेको पहली शिकायत सिर भारी होनेकी ही होती है। कहावत है, 'आंत भारी तो माथ भारी'। मैलेके बाहर सड़नेकी बदबूका दिमागपर जो असर होता है वही असर अंदरकी सड़ानका भी होता है।

लेखकको कार्यवश कई बार मल, मांस, चर्बी, हड्डी आदि-वाले स्थानोंपर जानेका काम पड़ता रहा है, वहां बदबूके कारण तुरत सिर भारी होने लगता है और सिरदर्दी आने लगती है, मनकी सारी स्फूर्ति और खुशी जाती रहती है दम घुटने लगता है। आंतोंमें मल सड़नेका भी यही परिणाम होता है। कब्जवालेको हमेशा शिकायत करते पाया जाता है कि सिर भारी है, स्फूर्ति और उत्साहका अभाव है, कुछ अच्छा नहीं लगता, कामसे मन घबराता है। यही लक्षण बुखारमें भी होते हैं। उस समय भी कुदरत अंदरकी विषैली गैसको बाहर निकालती है।

छोटी आंतोंद्वारा अभिशोषणके उपरांत खुराकका बचा हुआ अंश—फुजला, पित्त, झिल्ली तथा दूसरे रस सब जल्दी सड़नेवाले पदार्थ हैं। नियमित समयपर बाहर निकाल न दिये जानेपर स्वयं सड़नेके साथ-साथ अपने पास अर्थात् बड़ी आंतोंको भी थोड़ा-बहुत सड़ाते हैं। उनकी बनावटको बिगाड़ देते हैं। इन पदार्थोंकी बड़ी मिकदार एकत्र होते रहनेपर आंतें फूल जाती

है और वरावरके लिए उनमें ज्यादा जगह वन जाती है । इसके कारण वहां अधिक मल संग्रह होने लगता है । उस दशामें छोटी आंतों और वड़ी आंतोंके संधिस्थलका द्वार शिथिल हो जाता है । परिणामस्वरूप आंतोंमें विपरीत लहरें चलनेपर वड़ी आंतका मल छोटी आंतमें और यहांतक कि पेटमें वापस चला जाता है।

हम वाहर मल-मूत्र देखकर कितना घवराते हैं—उनसे कितनी घृणा करते हैं । मैला आंखोंके सामने आते ही हमारी नाक सिकुड़ जाती है, पेशाव-पाखानेकी तनिक-सी वदवूसे हमारे माथेमें शिकन पड़ जाती है, किसी वच्चेने पाखाना किया और कहीं इधर-उधर लगा दिया तो हम छिः-छिः करने लगते हैं । कपड़ेपर पेशाव, पाखानेका एक छींटा भी पड़ जाय तो कपडे-समेत नहानेकी कोशिश करते हैं । पर हम जितना वाहरी सफाईका ख्याल रखते हैं, अगर अपने कोठेकी सफाईका उससे आधा-चौथाई ख्याल भी रखते होते तो हम भीतरी और साथ ही वाहरी सफाईमें कितना आगे वढ़ सकते ? अच्छे-अच्छे धर्माचार्यों और वाहरी सफाईके प्रेमियोंके कोठेकी जांच की जाय तो किसीके पसेरी भर और किसीके अढ़ाई सेर मल आंतोंमें पड़ा सड़ता मिलेगा । और वह मल एक दिनका नहीं, महीनोंका होता है और एक-दो दिन नहीं, वर्षों उसी प्रकार सड़ता रहता है।

स्वस्थ मनुष्य, जिसके शरीरके सव द्वार अपना काम ठीक प्रकारसे करते हैं, जिसकी आंतें विल्कुल साफ हैं, उसे मलपूरित आंतोंवाले अस्वस्थ व्यक्तिके पास वैठना और किसी वदवूदार

नालीके पास बैठना एक-सा लगेगा। गंदी आंतोंवाले व्यक्तिके सांससे भी बदबू निकलती रहती है, पेशाब-पाखानेसे तो निकलती ही है। ऐसे लोगोंके पसीनेसे भी अक्सर बुरी बू निकलती है। वे अपने पसीनेकी बदबूपर ताज्जुब करते है, लेकिन वह बू आंतोंकी गंदगीका ही परिणाम होता है। पसीना भी शरीरका मैल ही है—उसी तरह जैसे पेशाब और पाखाना। शरीरसे खारिज होनेवाली सभी चीजे उतनी ही गंदी है जितना मल। बीस या चौबीस घंटेके अंदर निकल जानेवाले मलमे बू नही होती।

मनुष्यकी अपेक्षा पशुओके मलमे बदबू कम होती है। इसलिए कि उनकी आंते मनुष्यकी अपेक्षा प्राय साफ रहती है।

कुछ मनुष्योंके मुहसे अक्सर केचुए निकलते देखे गये है। वास्तवमे तो केचुओके रहनेकी जगह छोटी आंत है, जहासे वे नीचे उतरकर बडी आतमे और वहासे मलमे निकलते है, किंतु जब छोटी आत और उंडुक द्वार तथा बड़ी आंतका रास्ता मलसे रुक जाता है तब ये ऊपर चढकर पेटके रास्ते मुहसे निकलते है। यह स्थिति आंतोकी भयंकर कब्जकी द्योतक है।

पहले कहा जा चुका है कि क्षुद्रांत्र-उंडुकद्वारके खराब हो जानेपर उंडुककी विपरीत तरंग गतिके कारण तरल मल पेटमे वापस जा पहुंचता है। इस दशामे वहां पेटमें पहले रुकी हुई खूराक और इस वापस गये हुए मलपर छोटी आतोकी क्या क्रिया होगी?

महाभारतमें कथा है कि एक बार विश्वामित्र ऋषिने अत्यंत भूखके समय कुछ खानेको न मिलनेपर कुत्तेका मांस

खाया था। सोचिए, मनुष्यकी भूखी आंतें उस मलका क्या करती होंगी? उस नीचेसे वापस गये हुए सड़े, विषभरे मलमेंसे, तथा एक बार जिस खूराकमेंसे रस लिया जा चुका उसमेंसे भी, फिर रस चूसती है। एक तरहसे आपकी भूखी आंतें उस मैलेको खाती हैं। आंतें उसमेंका जहरीला अंश छोड़ देनेकी बहुत कोशिश करती हैं, लेकिन उन्हें उस सड़े सामानका विषैला अंग भी खींचनेको मजबूर होना पड़ता है। और वह विषैला अंश जाकर खूनमें मिलता है। मनुष्यका स्वास्थ्य शुद्ध रक्तपर निर्भर है। खून खराब होनेपर कोढ़, टी०बी०, कैंसर, भगंदर, बवासीर, दमा, गठिया, लकवा, एक्जिमा सब हो सकता है।

## कब्जसे विषाक्तता

कब्जपीड़ित लोगोंमें साधारणतः देरतक काम करनेकी शक्ति नहीं होती। कब्जके जीर्ण रोगियोंमें तेजस्विताका प्रायः अभाव रहता है। अनेक थके हुए व्यापारियों और दूसरे पेशेवालोंकी थकानका कारण उनका कामका बोझ नहीं होता, क्योंकि पहले जिस कामको वे खुशीसे और आसानीसे करते थे वही काम अब थकान पैदा करनेवाला क्यों हो गया; इसलिए कि उनका शरीर कब्जसे पैदा हुए विषोंसे लद गया है। कामके द्वारा पैदा होनेवाली साधारण थकान और शरीरमें पैदा हुए विषोंद्वारा उत्पन्न थकानमे अंतर होता है। कामकी थकानको आराम करके शीघ्रतासे दूर किया जा सकता है, विषोंद्वारा उत्पन्न थकानको आराम दूर नहीं कर सकता। ऐसा व्यक्ति रातको सोनेके पूर्वकी अपेक्षा सवेरे उठनेपर अधिक थकान

अनुभव करता है, क्योकि हृदय, यकृत और मूत्राशयकी मंद क्रियाके कारण उसके रक्तस्रोतोमे विष इकट्ठे हो जाते है। वह व्यक्ति थकानसे नही, वल्कि वडी आतोके विषोसे आक्रांत होता है।

एक विशेषज्ञने जांचसे सिद्ध किया है कि विगडे कब्जवालोमे देखा गया तो रातको छोटी आत विल्कुल खाली थी, लेकिन सुवह ही उसमें कई फीट ऊंचाईतक मल भरा पाया गया। यह क्षुद्रांत्र-उंडुकद्वारके पर्देकी विकृतिके कारण वड़ी आंतमेसे वापस आया हुआ होता है। इसीलिए, रातको सोनेसे पहले, वड़ी आंतको विल्कुल साफ करनेकी सिफारिश की जाती है। उसके लिए जरूरत होनेपर ढाई सेर ११० से ११५ डिग्री (फारेनहाइट) गरम पानीका एक एनिमा ले लेना अच्छा रहता है। जो अधिक गरम न ले सके वह कम गरम ले।

सारे आमिषाहारी प्राणी अपने अदर पैदा हुए विपसे पीडित रहते है। उनमे वरदाश्तकी वह ताकत नही होती जो निरामिषाहारी प्राणियोंमे होती है। एक शिकारीका आंखो देखा वयान है कि एक घोड़ेने एक वजनी आदमीको अपनी पीठपर लादकर एक तेज भागते हुए शेरको डेढ मीलकी दौड़मे पछाड़ दिया।

निरामिषाहारी खिलाड़ी सहनशीलताकी प्रतिद्वन्द्वितामे निश्चित रूपसे जीतते है।

वड़ी आतमे खूराकका फुजला देरतक रुकनेका एक सुनिश्चित परिणाम पित्त-विपाक्तता है। क्योकि छोटी आतमें एक तो फुजला रहता है और उसमे हर चौवीस घटेमे यकृतद्वारा रक्तमेसे छनकर आया हुआ पचास तोलेके करीव पित्त मिलता

